डाक-व्यय की पूर्व अदायगी
के बिना डाक द्वारा भेजे जाने के
लिए अनुमत. अनुमति-पत्र
क्र. रायपुर-सी.जी.

पंजीयन क्रमांक रायपुर डिवीजन




# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## ( असाधारण )

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 203 ] रायपुर, शुक्रवार ,दिनांक 21 सितम्बर 2001—भाद्र 30, शक 1923

लोक स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण तथा चिकित्सा शिक्षा विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 21 सितम्बर 2001

क्रमांक 4151/2001/चि.शि.—छत्तीसगढ़ चिकित्सा मण्डल अधिनियम, 2001 की धारा 12 एवं 32 के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन की पूर्व अनुमति से छत्तीसगढ़ चिकित्सा मण्डल द्वारा प्रदेश के प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसिन स्कूलों के न्यूनतम मापदण्डों के निर्धारण एवं इन स्कूलों में प्रवेश के लिए विनियम बनाए गए हैं. यह विनियम एतद्द्वारा सर्वसाधारण की सूचना हेतु प्रकाशित किए जाते हैं.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**आलोक शुक्ला, सचिव.**

# छत्तीसगढ़ चिकित्सा मंडल
# प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसिन के प्रवेश विनियम
## सत्र 2001-2002

छत्तीसगढ़ चिकित्सा मण्डल अधिनियम, 2001 की धारा 12 एवं 32 के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य सरकार की पूर्व अनुमति से छत्तीसगढ़ चिकित्सा मंडल प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसिन, शिक्षा तथा स्कूलों में प्रवेश के लिये निम्नलिखित विनियम बनाता है:

1. **सामान्य ( General )**

1. ये विनियम छत्तीसगढ़ प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसिन में प्रवेश के विनियम कहलायेंगे.
2. ये विनियम उन उम्मीदवारों पर लागू होंगे, जो प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसिन स्कूलों में प्रवेश के इच्छुक हैं.

2. **परिभाषाएं :** इन विनियमों में, जहां तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो—

1. श्रेणी का तात्पर्य है इन चार श्रेणियों में से एक अर्थात् अनारक्षित (UR ) अनुसूचित जाति (SC ), अनुसूचित जनजाति (ST) ,अन्य पिछड़ा वर्ग (क्रीमिलेयर को छोड़कर) (OBC ).
2. सक्षम प्राधिकारी ( स. प्रा. ) का तात्पर्य है जिसको छत्तीसगढ़ राज्य शासन द्वारा सक्षम प्राधिकारी घोषित किया गया है.
3. प्राचार्य का तात्पर्य है संस्था प्रमुख.
4. छत्तीसगढ़ का तात्पर्य है, छत्तीसगढ़ राज्य जो 1-11-2000 को अस्तित्व में आया.
5. संचालक का तात्पर्य है, संचालक चिकित्सा शिक्षा छत्तीसगढ़, रायपुर.
6. वर्ग का तात्पर्य है, इन तीनों वर्गों में एक अर्थात् सैनिक (S) स्वतंत्रता संग्राम सेनानी (FF), बिना वर्ग (X).
7. एन आर आई का तात्पर्य है, अप्रवासी भारतीय तथा एन आर आई एस का अर्थ है अप्रवासी भारतीय द्वारा स्पांसर्ड.
8. फ्री सीट का तात्पर्य है, वह सीट जिस पर वही फीस देय होगी जो शासन द्वारा संचालित संस्थाओं में लगती है.
9. पेमेंट सीट का तात्पर्य है, वह सीट जिस पर फीस फ्री सीट से अधिक है.

3. **काउंसिलिंग के दौरान** छत्तीसगढ़ शासन द्वारा किसी संस्था में किसी पाठ्यक्रम के लिये स्वीकृति दी जाती है या किसी संस्था के पाठ्यक्रम में प्रवेश क्षमता में परिवर्तन किया जाता है तो उसे काउंसिलिंग में तदानुसार सम्मिलित किया जावेगा. पूर्व में काउंसिलिंग किये गये उम्मीदवारों को ऐसी सीटों पर प्रवेश हेतु पात्रता नहीं होगी.

4. **सीटों का आरक्षण :** छत्तीसगढ़ शासन द्वारा मान्यताप्राप्त संस्थाओं में प्रवेश हेतु अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति तथा अन्य पिछड़ी जाति (क्रीमिलेयर को छोड़कर) श्रेणियों के लिये सीटों का आरक्षण किया गया है तथा ऐसी आरक्षित सीटों का ब्यौरा तालिका-2 में दिया गया है.

(अ) निजी क्षेत्रों के संस्थानों में 50 प्रतिशत फ्री मेरिट सीटों के विरुद्ध प्रवेश लेने वाले उम्मीदवारों को छत्तीसगढ़ प्रदेश का मूल निवासी होना अनिवार्य है. पेमेंट सीटों के विरुद्ध प्रवेश लेने वाले उम्मीदवारों को छत्तीसगढ़ का मूल निवासी होना अनिवार्य नहीं है.

(ब) निजी क्षेत्र की संस्था में प्रवेश हेतु उपलब्ध सीटों में से 15 प्रतिशत अप्रवासी भारतीय उम्मीदवारों (एन.आर.आई.) अथवा उनके द्वारा प्रायोजित उम्मीदवारों के लिये आरक्षित है. उक्त सीटों के उम्मीदवार उपलब्ध न होने की स्थिति में इन्हें पेमेंट सीटों के अन्तर्गत भरा जावेगा.

**टिप्पणी :**

(क) विभिन्न आरक्षित श्रेणियों में से उम्मीदवार केवल एक ही श्रेणी में आरक्षण का दावा कर सकता है.

(ख) जिस श्रेणी में प्रवेश हेतु दावा किया जा रहा हो, उम्मीदवार को उससे संबंधित प्रमाण-पत्र इस विनियम पुस्तिका में दिये गये निर्धारित प्रारूप में ही प्रस्तुत करना अनिवार्य है.

(ग) **छत्तीसगढ़ की अनुसूचित जाति (SC) तथा अनुसूचित जनजाति (ST) श्रेणी :** ऐसा उम्मीदवार जो छत्तीसगढ़ अनुसूचित जाति (SC) अनुसूचित जनजाति (ST) श्रेणी में होने संबंधी पात्रता का दावा करता है, उसे इस नियम पुस्तिका में दिये गये निर्धारित प्रारूप-2 (अ) अथवा प्रारूप-2 (ब) में सक्षम अधिकारी द्वारा जारी किया गया प्रमाण-पत्र प्रस्तुत करना आवश्यक होगा. (म. प्र. शासन, सामान्य प्रशासन विभाग (आरक्षण प्रकोष्ठ) का आदेश क्रमांक एफ-7/2/96/अ.प्र./एक, दिनांक 1996 देखें.)

(घ) **अन्य पिछड़ी जाति श्रेणी ( ओ.बी.सी. को छोड़कर ) :** ऐसा उम्मीदवार जो छत्तीसगढ़ की अन्य पिछड़ी जाति (क्रीमिलेयर को छोड़कर) श्रेणी में होने संबंधी दावा करता है उसे विनियम पुस्तिका में दिये गये निर्धारित प्रारूप 3 (अ) अथवा प्रारूप 3 (ब) में सक्षम अधिकारी द्वारा जारी किया गया प्रमाण-पत्र प्रस्तुत करना आवश्यक होगा. (म. प्र. शासन, अनारक्षित प्रशासन विभाग, (आरक्षण प्रकोष्ठ) का आदेश क्रमांक एफ-7/2/96/अ.प्र./ एक, दिनांक 12 मार्च, 1997 देखें).

(ङ) **सैनिक स्वतंत्रता संग्राम सेनानी (FF) वर्ग :** छत्तीसगढ़ शासन से मान्यताप्राप्त अशासकीय प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव सिस्ट्म्स ऑफ मेडिसिन स्कूलों की फ्री सीटों में अनारक्षित (U R) अनुसूचित जाति (SC), अनुसूचित जनजाति (ST) तथा अन्य पिछड़ी जाति (OBC) प्रत्येक श्रेणी के अंतर्गत सैनिक (S) तथा स्वतंत्रता संग्राम सेनानी (FF) वर्ग के उम्मीदवारों के लिये क्रमशः 5 व 3 प्रतिशत स्थान आरक्षित है. ऐसी आरक्षित सीटों का ब्यौरा तालिका-दो में दिया गया है.

(च) **सैनिक वर्ग :** सैनिक वर्ग में प्रतिरक्षा कर्मचारियों के रूप में सेवा कर चुके भूतपूर्व सैनिक, कार्यरत प्रतिरक्षा कर्मचारी तथा ऐसे प्रतिरक्षा कर्मचारी हैं जिनकी सेवा के दौरान मृत्यु हो चुकी हो या जो सेवा के दौरान स्थायी रूप से विकलांग हो गये हैं. इस वर्ग के अंतर्गत प्रवेश हेतु दावा करने वाले उम्मीदवार को इस आशय का प्रमाण-पत्र प्रस्तुत करना होगा, वह छत्तीसगढ़ में व्यवस्थापित भूतपूर्व सैनिक का पुत्र/पुत्री है. भूतपूर्व सैनिक से तात्पर्य ऐसे व्यक्ति से है जो भारत सरकार, रक्षा मंत्रालय द्वारा जारी की गई, भूतपूर्व सैनिक की परिभाषा के अंतर्गत आता है. भूतपूर्व सैनिक के पुत्र/पुत्री होने के फलस्वरूप प्रवेश का दावा करने वाले उम्मीदवार को अपने पिता/माता का भूतपूर्व सैनिक संबंधी प्रमाण-पत्र इस नियम पुस्तिका में दिये गये निर्धारित प्रारूप-4 भाग 'अ' में तथा अपने पिता/माता के छत्तीसगढ़ व्यवस्थापित होने संबंधी प्रमाण-पत्र प्रारूप-5 में, संबंधित जिले के जिला सैनिक कल्याण अधिकारी (पूर्व का पदनाम सचिव जिला सैनिक बोर्ड) से प्राप्त कर प्रस्तुत करने होंगे.

*अथवा*

वह छत्तीसगढ़ के बाहर पदस्थ ऐसे प्रतिरक्षा कर्मचारी का/की पुत्र/पुत्री है, जो छत्तीसगढ़ का वास्तविक निवासी है. (प्रमाण-पत्र प्रारूप भाग-4 (ब) में) उम्मीदवार को अपने पिता/माता के छत्तीसगढ़ का वास्तविक निवासी होने संबंधी प्रमाण-पत्र प्रारूप 8 में प्रस्तुत करना होगा.

*अथवा*

वह 1 जनवरी, 2001 को अथवा उसके पूर्व की तिथि से प्रवेश की तिथि तक छत्तीसगढ़ में पदस्थ प्रतिरक्षा कर्मचारी का/की पुत्र/पुत्री है. (प्रमाण-पत्र प्रारूप 4 भाग (ब) में).

**टिप्पणी :** सैनिक वर्ग के अंतर्गत किसी उम्मीदवार की पात्रता के संबंध में किसी संदेह अथवा विवाद की स्थिति में संचालक, सैनिक कल्याण, छत्तीसगढ़ द्वारा दिया गया निर्णय अंतिम होगा.

(छ) **स्वतंत्रता संग्राम सेनानी वर्ग (FF) :** स्वतंत्रता संग्राम सेनानी वर्ग में स्वतंत्रता संग्राम सेनानियों के उन पुत्रों/पुत्रियों एवं पौत्रों/पौत्रियों/नातियों/नातिनों को प्रवेश की पात्रता होगी जो नियम 2.4.2 के अनुसार छत्तीसगढ़ के वास्तविक निवासी होने की शर्त पूर्ण करते हैं. इस नियम के प्रयोजन के लिये स्वतंत्रता संग्राम सेनानी से तात्पर्य यह है कि उसका नाम छत्तीसगढ़ से संबंधित जिले के कलेक्ट्रेट में रखी हुई सूची में पंजीकृत है.

**टिप्पणी :** स्वतंत्रता संग्राम सेनानी वर्ग के अंतर्गत प्रवेश हेतु आवेदन करने वाले उम्मीदवार को छत्तीसगढ़ के संबंधित जिले के कलेक्टर से प्रारूप 6 में प्रमाण-पत्र प्राप्त कर प्रस्तुत करना होगा. केवल कलेक्टर अथवा उसके द्वारा प्राधिकृत अधिकारी द्वारा जारी किया गया प्रमाण-पत्र ही उम्मीदवार का इस वर्ग का होने संबंधी एकमात्र वैध प्रमाण-पत्र होगा.

(ज) **बिना वर्ग (Nill Class) (X)** : जो उम्मीदवार उपरोक्त तीनों वर्गों में से किसी भी एक वर्ग के अंतर्गत प्रवेश का उम्मीदवार नहीं होगा, उसे उसकी संबंधित श्रेणी के अंतर्गत "बिना वर्ग" (X) का उम्मीदवार माना जावेगा.

5. **महिला उम्मीदवारों हेतु आरक्षण (Reservation for Female Candidates) :**

1. छत्तीसगढ़ शासन से मान्यताप्राप्त अशासकीय प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसिन स्कूलों में प्रत्येक श्रेणी एवं वर्ग के अंतर्गत महिला उम्मीदवारों हेतु 30 प्रतिशत सीटों का "कम्पार्टमेंटलाइस्ड" आरक्षण उपलब्ध रहेगा.
2. महिला उम्मीदवारों के लिये आरक्षण संस्थावार होगा.
3. किसी भी श्रेणी के अंतर्गत किसी वर्ग में महिला उम्मीदवार उपलब्ध न होने पर उस श्रेणी/वर्ग की पात्रता के पुरुष उम्मीदवारों को प्रवेश दिया जायेगा, किन्तु महिलाओं के लिये आरक्षित स्थान अन्य श्रेणी/वर्ग में समायोजित नहीं किये जावेंगे, परंतु उसी वर्ग में पुरुष उम्मीदवार उपलब्ध न होने पर उस वर्ग के रिक्त स्थान उस श्रेणी के बिना वर्ग के उम्मीदवारों के द्वारा भरा जावेगा.

6. **जम्मू एवं कश्मीर राज्य के विस्थापित वर्ग :**

1. जम्मू एवं कश्मीर राज्य के ऐसे व्यक्ति जो छत्तीसगढ़ में दिनांक 1 जनवरी, 1999 अथवा उसके पूर्व की तिथि से निवास कर रहा हो, उनके पुत्र/ पुत्रियों के लिये छत्तीसगढ़ शासन से मान्यताप्राप्त अशासकीय प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसिन स्कूलों में एक-एक सीट प्रवेश क्षमता के अतिरिक्त आरक्षित है. इस वर्ग के अंतर्गत प्रवेश हेतु आवेदन करने वाले उम्मीदवार को संबंधित जिले के अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व) से निर्धारित प्रारूप-12 में प्रमाण-पत्र प्राप्त कर प्रस्तुत करना होगा.

2. इसी वर्ग के अंतर्गत छत्तीसगढ़ सेवा के ऐसे अधिकारियों के पुत्र/पुत्रियों को, जिनकी पदस्थापना जम्मू एवं कश्मीर राज्य में आतंकवादी गतिविधियों के नियंत्रण में रही हो और जिनके पुत्र/पुत्रियों ने जम्मू एवं कश्मीर राज्य से अर्हकारी परीक्षा उत्तीर्ण की हो, को भी आरक्षित स्थानों के अंतर्गत प्रवेश की पात्रता होगी. ऐसे उम्मीदवारों को निर्धारित प्रारूप-13 में प्रमाण-पत्र प्राप्त कर प्रस्तुत करना होगा.

7. **विकलांग उम्मीदवारों हेतु आरक्षण (Reservation For Physically Handicapped Candidates) :** ऐसे उम्मीदवार जो विकलांग हो ,और जो छत्तीसगढ़ के वास्तविक निवासी होने की शर्त को पूर्ण करते हों, उनके लिये संस्थाओं की प्रवेश क्षमता के अतिरिक्त 2 सीटों का आरक्षण उपलब्ध रहेगा.

**टिप्पणी :** इन सीटों के विरुद्ध प्रवेश का दावा करने वाले उम्मीदवार को जिला चिकित्सा मंडल द्वारा विकलांगता प्रमाण-पत्र इसके साथ अधीक्षक, भारत सरकार, श्रम मंत्रालय, विकलांगता हेतु व्यवसायिक पुनर्वास केन्द्र (Superintendent, Vocational Rehabilitation Centre For Physically Handicapped, Govt. of India, Ministery of Labour नेपियर टाउन, जबलपुर द्वारा जारी पाठ्यक्रम पात्रता प्रमाण-पत्र प्राप्त कर प्रस्तुत करने होंगे.

8. **एन. आर. आई./एन. आर. आई. स्पान्सर्ड सीट (NRI/NRI Sponsored Quota Seats) :**

1. संस्थाओं की एन.आर.आई./एन.आर.आई. स्पान्सर्ड सीटों के विरुद्ध ऐसे उम्मीदवारों को प्रवेश दिया जा सकेगा जो अर्हकारी परीक्षा (10+2 प्रणाली की बारहवीं कक्षा की परीक्षा) के भौतिकी, रसायन एवं जीव विज्ञान विषयों में सम्मिलित रूप से न्यूनतम 45 प्रतिशत अंक प्राप्त किये होंगे. प्रवेश के इच्छुक उम्मीदवारों को संबंधित संस्थाओं द्वारा निर्धारित आवेदन-पत्र में अपना आवेदन सीधे संस्थाओं में ही निम्नलिखित प्रमाण-पत्रों के साथ प्रस्तुत करना होगा.
2. (10+2) प्रणाली की 12वीं कक्षा की परीक्षा अथवा समकक्ष परीक्षा की अंक सूची.
3. एन. आर. आई. स्पांसरशिप प्रमाण-पत्र (प्रारूप-14 में)

*अथवा*

विदेश में स्थित भारतीय राजनयिक मिशन अथवा चांसलरी से अथवा हाई कमीशन से इस आशय का प्रमाण-पत्र कि उम्मीदवार के पिता/माता उस देश में अप्रवासी भारतीय (एन.आर.आई.) हैं. संस्था स्तर पर एन.आर.आई./एन.आर.आई. स्पांसर्ड उम्मीदवारों के प्रवेश की कार्यवाही पूर्ण करने

के पश्चात् संस्थायें प्रवेशित उम्मीदवारों की जानकारी निर्धारित प्रारूप में उनके द्वारा प्रस्तुत सभी आवश्यक प्रमाण-पत्रों सहित सक्षम प्राधिकारी को संबंधित विश्वविद्यालय द्वारा घोषित अंतिम प्रवेश की अंतिम तिथि तक आवश्यक रूप से उपलब्ध करायेगी.

9. **प्रवेश हेतु पात्रता की शर्तें :—**

1. शैक्षणिक अर्हता :

(1) प्रवेश हेतु उम्मीदवार का निम्नलिखित में से कोई भी एक परीक्षा जीवविज्ञान, भौतिकी व रसायन मुख्य विषयों के रूप में लेकर उत्तीर्ण होना आवश्यक है.

(1) माध्यमिक शिक्षा मंडल, मध्यप्रदेश की (10+2) प्रणाली की बारहवीं कक्षा की परीक्षा.

(2) किसी भी मान्यताप्राप्त बोर्ड या मान्यताप्राप्त विश्वविद्यालय द्वारा संचालित अन्य समकक्ष या उच्च परीक्षा.

2. छत्तीसगढ़ के वास्तविक निवासी संबंधी आवश्यकतायें (C. G. Domicile Requirements) : छत्तीसगढ़ राज्य शासन के द्वारा संचालित तथा छत्तीसगढ़ शासन से मान्यताप्राप्त अशासकीय प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसिन स्कूलों की फ्री सीटों के विरुद्ध केवल ऐसे उम्मीदवारों को (सैनिक वर्ग के अंतर्गत आरक्षण का दावा करने वाले उम्मीदवारों तथा जम्मू कश्मीर राज्य के विस्थापित वर्ग के उम्मीदवारों को छोड़कर) प्रवेश हेतु चयन के लिये पात्रता होगी :—

(1) जो भारत का नागरिक हो.

(2) जिसने वर्ष 1996 से वर्ष 2001 तक के पांच वर्षों की अवधि में छत्तीसगढ़ में स्थित शिक्षण संस्था में कम से कम लगातार तीन वर्षों तक अध्ययन किया हो. (प्रमाण-पत्र प्रारूप-7 में)

***अथवा***

जो नीचे दिये गये स्पष्टीकरण (1) के अनुसार छत्तीसगढ़ का वास्तविक निवासी हो. (प्रमाण-पत्र प्रारूप-8 में)

***अथवा***

जो निम्नलिखित का पुत्र/पुत्री हो :—

(1) छत्तीसगढ़ शासन के सेवारत अथवा सेवानिवृत्त कर्मचारी अथवा छत्तीसगढ़ की सेवा में होते हुए मृत कर्मचारी अथवा छत्तीसगढ़ के संवर्ग में धारित अखिल भारतीय सेवा का अधिकारी (प्रमाण-पत्र प्रारूप-9 में)

(2) केन्द्रीय शासन का ऐसा कर्मचारी (जिसमें सशस्त्र सेना के कर्मचारी, भारतीय, डाकतार, टेलीफोन तथा रेल्वे विभाग के कर्मचारी सम्मिलित हैं) अथवा सार्वजनिक उपक्रम का ऐसा कर्मचारी जो 1 जनवरी, 2001 को अथवा उसके पूर्व की तिथि से प्रवेश की तिथि तक छत्तीसगढ़ में पदस्थ हो. (प्रमाण-पत्र प्रारूप-10 में).

***अथवा***

ऐसा व्यक्ति जो केन्द्रीय शासन अथवा राज्य शासन की किसी योजना के अंतर्गत छत्तीसगढ़ में स्थाई रूप से बस गया हो. (प्रमाण-पत्र प्रारूप-11 में)

**स्पष्टीकरण-1**

**छत्तीसगढ़ का वास्तविक निवासी :** उम्मीदवार छत्तीसगढ़ का वास्तविक निवासी तभी माना जावेगा तब वह नीचे दी गई दोनों शर्तों-(अ) एवं (ब) की पूर्ति करेगा.

(अ) वह छत्तीसगढ़ में पैदा हुआ हो.

*अथवा*

उम्मीदवार स्वयं उसका पिता या माता (यदि पिता जीवित न हो) अथवा यदि पिता/माता दोनों जीवित न हों तो उसका वैध अभिभावक छत्तीसगढ़ में निरंतर 15 वर्ष से रह रहा/रही हो.

*अथवा*

उम्मीदवार स्वयं अथवा उसका पिता या माता (यदि पिता जीवित न हो) अथवा यदि पिता/माता दोनों जीवित न हों तो उसका वैध अभिभावक परीक्षा के वर्ष पहले कम से कम पांच वर्षों से पूर्ववर्ती छत्तीसगढ़ में कोई व्यवसाय अथवा व्यापार कर रहा हो अथवा कोई अचल संपत्ति रखता हो.

*एवं*

(ब) उसने छत्तीसगढ़ स्थित किसी मान्यताप्राप्त शिक्षण संस्था में कम से कम तीन वर्ष तक अध्ययन किया हो, जिसमें कक्षा एक के पूर्व की शिक्षा सम्मिलित नहीं होगी.

*अथवा*

उसने छत्तीसगढ़ स्थित किसी मान्यताप्राप्त शिक्षण संस्था से आठवीं कक्षा अथवा (10 + 2) प्रणाली की दसवीं/बारहवीं कक्षा की परीक्षा उत्तीर्ण की हो.

**टिप्पणी :** छत्तीसगढ़ का वास्तविक निवासी संबंधी प्रमाण-पत्र (प्रारूप -8 के अनुसार) संबंधित जिले के कलेक्टर द्वारा अथवा कलेक्टर द्वारा प्राधिकृत अधिकारी के द्वारा जारी किया जाना चाहिए. इस प्रमाण-पत्र के संदर्भ क्रमांक, जारी करने की तिथि व कार्यालय सील तथा जारी करने वाले अधिकारी के नाम व पद का स्पष्ट उल्लेख होना आवश्यक है.

**स्पष्टीकरण-2 (अभिभावक) :** किसी भी उम्मीदवार के अभिभावक से तात्पर्य ऐसे व्यक्ति से है जो संबंधित जिला दंडाधिकारी की राय में आवेदक के पिता और माता की मृत्यु के बाद से आवेदन-पत्र प्रस्तुत करने की तिथि तक उसका अथवा उसकी अचल संपत्ति का अथवा दोनों का वास्तविक संरक्षक/नियंत्रक हो. अभिभावक होने के संबंध में सक्षम न्यायालय से तदाशय का प्रमाण-पत्र प्रस्तुत करना अनिवार्य होगा. यदि उम्मीदवार के पिता जीवित न हो परंतु माता जीवित हो तो माता को ही उम्मीदवार का स्वाभाविक अभिभावक माना जावेगा और अन्य किसी व्यक्ति को अभिभावक के रूप में मान्यता नहीं होगी.

**स्पष्टीकरण-3 दत्तक** पुत्र/पुत्री : यदि कोई आवेदक अनारक्षित अथवा आरक्षित श्रेणी में दत्तक पुत्र/पुत्री के आधार पर प्रवेश चाहे तो उसे दत्तक पुत्र/पुत्री होने के संबंध में समाधान कारक प्रमाण प्रस्तुत करना होगा जो प्रवेश के लिए आवेदक की निर्धारित अंतिम तिथि के कम से कम पांच वर्ष पूर्व प्रतिपादित वैध दत्तकनामा होगा. दत्तकनामा तब तक मान्य नहीं किया जावेगा जब तक उसकी सपुष्टि विद्यालय/महाविद्यालय के अभिलेख तथा उच्च माध्यमिक/उच्चतर माध्यमिक/बी.एस.सी. भाग एक अथवा गत पांच वर्षों से आवेदक द्वारा उत्तीर्ण किसी परीक्षा के प्रमाण-पत्र से नहीं हो जाती है. इन विनियमों के अंतर्गत प्रवेश की पात्रता के लिये ऊपर वर्णित अभिलेख में दर्ज आवेदक के पिता का नाम ही केवल मान्य होगा. इसके अतिरिक्त अनुसूचित जाति एवं अनुसूचित जनजाति के दत्तक आवेदकों के मामलों में जो आवश्यक होगा, कि ऐसे आवेदक गोद लिये जाने के पूर्व भी क्रमश: अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति के ही रहे हों. ऐसे आवेदक जो मूलत: अन्य जाति के हों तथा उन्हें किन्हीं अनुसूचित जाति अथवा जनजाति के व्यक्तियों ने गोद लिया हो अनुसूचित जाति एवं अनुसूचित जनजाति के आवेदक को प्राप्त सुविधा एवं लाभ के पात्र नहीं होंगे.

10. उम्मीदवारों द्वारा अर्हकारी परीक्षा में जीव विज्ञान, रसायन तथा भौतिकी विषयों में प्राप्तांकों के आधार पर संचालक द्वारा योग्यता क्रम सूचियां (Merit Lists), अनारक्षित (UR), अनुसूचित जाति (SC), अनुसूचित जनजाति (ST), अन्य पिछड़ी जाति (OBC) (क्रीमिलेयर को छोड़कर) श्रेणियों के लिये अलग-अलग तैयारी की जावेगी. इन योग्यता क्रम सूचियों से प्रवेश परामर्श (काउंसिलिंग) के माध्यम से लिये जावेंगे.

11. **समान कुलांक प्राप्त परीक्षार्थियों की प्रावीण्यता :** समान कुलांक प्राप्त करने वाले उम्मीदवारों की प्रावीण्यता विषयों की महत्ता के निम्नलिखित क्रम में उनके प्राप्तांकों को आधार बनाकर निश्चित की जाएगी-प्रथम जीवविज्ञान, द्वितीय रसायन, तृतीय भौतिकी.

12. **प्रवेश प्रकिया :**

1. संचालक द्वारा तैयार की गई योग्यताक्रम सूचियों के अनुसार उम्मीदवारों को प्रवेश परामर्श (काउंसिलिंग) द्वारा दिया जावेगा. काउंसिलिंग समिति सक्षम प्राधिकारी द्वारा गठित की जावेगी. काउंसिलिंग हेतु उपस्थित होने के लिये उम्मीदवार को सक्षम प्राधिकारी द्वारा सूचना-पत्र/यू.पी.सी. डाक से भेजा जावेगा. सूचना-पत्र के डाक में पत्र गुम होने अथवा देरी से प्राप्त होने की स्थिति में सक्षम प्राधिकारी उत्तरदायी नहीं होगा.

2. काउंसलिंग हेतु उपस्थित होने वाले उम्मीदवार को काउंसिलिंग फार्म-प्रारूप-16 (क्रमांक 1 से 14 तक प्रविष्टियां पूर्ण कर) तथा उसमें उल्लेखित सभी आवश्यक मूल प्रमाण-पत्र/दस्तावेज (एक-एक फोटो प्रति सहित) तथा काउंसिलिंग फीस की राशि के भुगतान के रूप में 300/- (रु. तीन सौ मात्र) एकाउंट पेयी बैंक ड्राफ्ट, जो अध्यक्ष, छत्तीसगढ़ चिकित्सा मंडल, रायपुर में देय हो अपने साथ लाना आवश्यक होगा. राज्य के अनुसूचित जाति तथा अनुसूचित जनजाति श्रेणी के उम्मीदवारों द्वारा काउंसिलिंग फीस की राशि देय 150/- (रु. एक सौ पचास) है. ड्राफ्ट रायपुर पेयबल होगा. अत: उन्हें बैंक ड्राफ्ट लाना है.

3. काउंसिलिंग के दौरान प्रवेश की पात्रता रखने वाले उम्मीदवारों को उनके योग्यताक्रमानुसार सीट/संस्था में प्रवेश की संभावनाएं बताई जावेगी, जिसका चयन वे उपलब्धता के आधार पर इच्छानुसार कर सकेंगे. उम्मीदवार को प्रवेश की समस्त औपचारिकताएं पूर्ण करते हुये तथा फीस की अग्रिम राशि रु. 10,000 (रु. दस हजार मात्र) का एकाउंट पेयी बैंक ड्राफ्ट अध्यक्ष, छत्तीसगढ़ चिकित्सा मंडल, रायपुर के नाम पर जमा कर प्रवेश लेना होगा. ड्राफ्ट रायपुर पेयबल होगा. फीस की शेष राशि उम्मीदवार का प्रवेशित संस्था में एक सप्ताह में जमा करना होगा. सभी श्रेणी के उम्मीदवारों द्वारा प्रवेशित संस्था में छत्तीसगढ़ राज्य शासन द्वारा निर्धारित नियमों के अधीन फीस की राशि देय होगी जिसकी जानकारी परिशिष्ट-2 में दी गयी है.

4. यदि उम्मीदवार काउंसिलिंग हेतु उपस्थित होने में असमर्थ रहता है या काउंसिलिंग के समय आवश्यक प्रमाण-पत्र/दस्तावेज, निर्धारित प्रारूप प्रस्तुत करने में असमर्थ रहता है तो वह अपनी योग्यताक्रमानुसार संस्था के चयन का अवसर खो देगा तथा बाद में परामर्श की अवधि के दौरान उपस्थित होने पर उसे उस दिन उपलब्ध सीट/संस्था ही प्रवेश देने के संबंध में विचार किया जा सकेगा. यदि उम्मीदवार काउंसिलिंग की अंतिम तिथि के दिन भी उपस्थित नहीं होता है तो यह मान लिया जावेगा कि उसकी किसी भी सीट/संस्था में प्रवेश लेने की रुचि नहीं है और इस प्रकार वह अपने प्रवेश का अधिकार खो देगा

5. यदि कोई उम्मीदवार गंभीर बीमारी या दुर्घटना के कारण अस्पताल में भर्ती होने से नियत तिथि पर उपस्थित रहने में असमर्थ रहता है तो वे इस आशय का चिकित्सा प्रमाण-पत्र मुख्य चिकित्सा अधिकारी/सिविल सर्जन से प्राप्त कर प्रस्तुत करते हैं, तो उनके पिता/अभिभावक, जिन्हें उम्मीदवार द्वारा अधिकृत किया है, उसके स्थान पर कांउसिलिंग में सम्मिलित हो सकेंगे. ऐसे उम्मीदवार द्वारा प्रवेश लेने के उपरांत यदि दस्तावेजों के प्रवेशित संस्था के स्तर पर सत्यापन के समय यदि यह पाया जाता है कि उसके द्वारा गलत जानकारी दी गई है तो उसका प्रवेश निरस्त किया जा सकेगा और संबंधित के विरुद्ध दंडात्मक कार्यवाही के लिए विभाग सक्षम होगा.

6. अनारक्षित श्रेणी की योग्यताक्रम (Merit) सूची में स्थान प्राप्त करेंगे, उनकी गणना अनारक्षित श्रेणी में की जावेगी. ऐसे उम्मीदवार अपनी इच्छानुसार अनारक्षित श्रेणी अथवा संबंधित आरक्षित श्रेणी के अंतर्गत उपलब्ध संस्था का चयन मेरिट के आधार पर कर सकेंगे. जो उम्मीदवार संबंधित आरक्षित श्रेणी के अंतर्गत उपलब्ध संस्था का चयन करेंगे, उन उम्मीदवारों की संख्या के बराबर अनारक्षित श्रेणी की मेरिट सूची के उम्मीदवारों के लिए उपलब्ध स्थानों में बचे हुये स्थानों को अनुपातिक आधार पर अतिरिक्त रूप से संबंधित आरक्षित श्रेणी के उम्मीदवारों के प्रवेश हेतु योग्यताक्रमानुसार उपलब्ध कराया जायेगा.

**टिप्पणी :** अनारक्षित श्रेणी की योग्यताक्रम सूची से तात्पर्य ऐसी सूची से होगा जिसमें सम्मिलित उम्मीदवारों की संख्या, उन सभी सीटों के अंतर्गत, अनारक्षित श्रेणी की सीटों की संख्या के योग के बराबर होगी, जिसमें विभिन्न आरक्षित श्रेणियों के अंतर्गत आरक्षण का प्रावधान है.

7. जिन सीटों में किसी आरक्षित श्रेणी/वर्ग के अंतर्गत आरक्षण का प्रावधान नहीं है उन सीटों के विरूद्ध प्रवेश हेतु उस आरक्षित श्रेणी/वर्ग के उम्मीदवारों की गणना अनारक्षित श्रेणी/बिना वर्ग में की जाकर उन्हें मेरिट के आधार पर अनारक्षित श्रेणी/बिना वर्ग के अंतर्गत प्रवेश दिया जा सकेगा.

8. किसी भी श्रेणी के अंतर्गत सैनिक अथवा स्वतंत्रता संग्राम सेनानी वर्ग में प्रवेश हेतु पात्र उम्मीदवार उपलब्ध न होने पर रिक्त स्थानों को उस श्रेणी के बिना वर्ग (X) में परिवर्तित कर भरा जावेगा.

9. किसी भी श्रेणी के अंतर्गत "बिना वर्ग" में प्रवेश हेतु पात्र उम्मीदवार उपलब्ध न होने पर रिक्त स्थानों को निम्नानुसार अन्य श्रेणी में परिवर्तित कर भरा जावेगा–अनुसूचित जाति श्रेणी के लिये आरक्षित रिक्त स्थान अनुसूचित जनजाति के उम्मीदवारों से भरे जावेंगे. इसी प्रकार अनुसूचित जनजाति के लिये आरक्षित रिक्त स्थान अनुसूचित जाति के उम्मीदवारों से भरे जावेंगे. इन दोनों श्रेणियों के उम्मीदवार उपलब्ध न होने पर इन श्रेणियों के रिक्त स्थानों को अन्य पिछड़ी जाति श्रेणी के उम्मीदवारों से भरा जावेगा. जब इन तीनों श्रेणियों के उम्मीदवार उपरोक्तानुसार उपलब्ध न होंगे तब रिक्त स्थान अनारक्षित श्रेणी के उम्मीदवारों से भरे जावेंगे.

10. एक बार उम्मीदवार काउंसिलिंग के माध्यम से किसी सीट/संस्था में प्रवेश ले लेता है तो बाद में उसे सीट/संस्था में परिवर्तन करने की अनुमति नहीं दी जावेगी.

11. किसी भी प्रवेशित उम्मीदवार द्वारा उसके स्वयं के अनुरोध में छत्तीसगढ़ चिकित्सा मंडल प्रवेश निरस्त करवाने पर उसके द्वारा काउंसिलिंग/प्रवेश के समय जमा की गई फीस की राशि में से 10 प्रतिशत राशि की कटौती की जावेगी. किन्तु प्रवेश के समस्त कार्यवाही पूर्ण होने के पश्चात् किसी भी उम्मीदवार द्वारा अपने प्रवेश निरस्त करवाने पर उसे फीस की राशि नहीं लौटाई जा सकेगी. किसी भी स्थिति में उम्मीदवार द्वारा प्रवेश के समय जमा किये गये प्रमाण-पत्र/दस्तावेज प्रवेशित संस्था से ही वापस प्राप्त होंगे.

12. निजी क्षेत्र की संस्थाओं में रिक्त होने वाली "फ्री सीटों" के विरुद्ध प्रवेश, मेरिट अंकों के आधार पर उसी संस्था में प्रवेशित पेमेंट सीटों के उम्मीदवारों को दिया जावेगा बशर्ते कि वे छत्तीसगढ़ के वास्तविक निवासी होने संबंधी शर्तों की पूर्ति करते हों.

13. केन्द्रीय काउंसिलिंग की अंतिम तिथि सक्षम प्राधिकारी द्वारा घोषित की जावेगी, इस तिथि के पश्चात् काउंसिलिंग द्वारा प्रवेश की कार्यवाही पूर्ण करने के उपरांत रिक्त रह गई सीटों के विरुद्ध तथा संस्थाओं में प्रवेशित छात्रों द्वारा अपना प्रवेश निरस्त करवा लेने से अथवा किन्हीं अन्य कारणों से रिक्त हुई सीटों के विरुद्ध प्रवेश की कार्यवाही संबंधित संस्थाओं द्वारा सक्षम प्राधिकारी द्वारा प्रदत्त प्रतीक्षा सूची के उम्मीदवारों से की जावेगी. प्रवेश की यह कार्यवाही संबंधित संस्थाओं द्वारा घोषित एक निश्चित तिथि को काउंसिलिंग द्वारा, सक्षम प्राधिकारी के प्रतिनिधि की उपस्थिति में मेरिट के आधार पर की जावेगी. संबंधित संस्थानों द्वारा प्रवेश की कार्यवाही छत्तीसगढ़ चिकित्सा मंडल द्वारा निर्धारित प्रवेश की अंतिम तिथि तक पूर्ण कर ली जावेगी, इस तिथि के बाद किसी भी संस्था में प्रवेश नहीं दिया जावेगा.

**टिप्पणी :** (1) सक्षम प्राधिकारी द्वारा संस्थाओं को प्रतीक्षा सूची उपलब्ध न कराये जा सकने की स्थिति में, संस्थायें रिक्त स्थानों की जानकारी देते हुये समाचार पत्रों में विज्ञप्ति जारी कर, प्रवेश की पात्रता रखने वाले उम्मीदवारों को एक निश्चित तिथि को संस्था में बुलाकर प्रवेश की कार्यवाही सक्षम प्राधिकारी के प्रतिनिधि की उपस्थिति में मेरिट के आधार पर काउंसिलिंग द्वारा कर सकेगी.

(2) प्रवेश की इस प्रक्रिया में अर्हकारी परीक्षा में न्यूनतम अर्हकारी अंक प्राप्त उम्मीदवारों को प्राथमिकता दी जावेगी.

13. **प्रवेश रद्द करना :** यदि यह पाया गया कि कोई उम्मीदवार किसी संस्था में झूठी/गलत सूचना देकर या सुसंगत तथ्यों को छुपाकर प्रवेश पा लेने में सफल हो गया है या प्रवेश के पश्चात् किसी भी समय यह पाया गया कि उम्मीदवार को किसी गलती या चूकवश प्रवेश मिल गया है तो उम्मीदवार को दिया गया प्रवेश संस्था प्रमुख द्वारा उसके अध्ययनकाल के दौरान, तुरंत, बिना सूचना के रद्द किया जा सकेगा. प्रवेश संबंधी किसी भी विवाद या शंका पर चिकित्सा शिक्षा संचालक छत्तीसगढ़ द्वारा दिया गया निर्णय अंतिम होगा.

14. उम्मीदवारों को प्रवेश हेतु चयन संबंधी नीतियों के प्रश्नों पर तथा प्रवेश नियमों के अर्थ लगाने (Interpretation) संबंधी कोई प्रश्न उपस्थित होने पर निर्णय लेने में छत्तीसगढ़ राज्य शासन अंतिम प्राधिकारी रहेगा तथा यह निर्णय अंतिम एवं बंधनकारी होगा.

15. छत्तीसगढ़ राज्य शासन प्रवेश के किसी भी नियम/प्रक्रिया में किसी भी समय जनहित में आवश्यकतानुसार संशोधन करने का अधिकार अपने पास सुरक्षित रखता है तथा इस तरह किया गया कोई भी संशोधन बंधनकारी होगा.

16. प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसिन में प्रवेश हेतु परामर्श (काउंसिलिंग) के समय प्रस्तुत किये जाने वाले मूल पत्र/दस्तावेजों की सूची- परामर्श (काउंसिलिंग) हेतु बुलाए गए उम्मीदवारों को काउंसिलिंग फार्म तथा निम्नलिखित मूल प्रमाण-पत्र/दस्तावेज एवं उनकी एक-एक अभिप्रमाणित प्रति परामर्श समिति के समक्ष प्रस्तुत करना आवश्यक होगा. ऐसा न करने पर वे इस नियम पुस्तिका के नियम के अनुसार योग्यता क्रमानुसार सीट/संस्था के चयन का अवसर खो देंगे.

1. सभी श्रेणी के उम्मीदवारों द्वारा प्रस्तुत किये जाने वाले प्रमाण-पत्र/दस्तावेज

(1) अर्हकारी परीक्षा बोर्ड/विश्वविद्यालय द्वारा प्रदत्त अंकसूची.

(2) कक्षा आठवीं से अब तक उम्मीदवार के अध्ययन में यदि कोई व्यवधान हो तो तत्संबंधी कारण वताते हुए न्यायालय का शपथ-पत्र जिसमें स्पष्ट उल्लेख हो कि उसने किसी संस्था में प्रवेश नहीं लिया तथा किसी गैर कानूनी गतिविधियों में भाग नहीं लिया.

(3) अभी तक, जिस संस्था में पढ़ रहे थे उनके प्राचार्य द्वारा प्रदत्त चरित्र प्रमाण-पत्र, जिसमें यह उल्लेख भी हो कि उम्मीदवार उक्त संस्था में कब से कब तक अध्ययनरत रहा.

(4) पासपोर्ट साइज फोटो की दो अभिप्रमाणित प्रतियां.

(5) इस पुस्तिका के नियमों में उल्लिखित वास्तविक संबंधी आवश्यकता जो भी लागू हो, की पूर्ति हेतु नीचे दी गई तालिका के अनुसार निर्धारित प्रारूप में प्रमाण-पत्र.

तालिका-1

| क्र. (1) | वास्तविक निवासी संबंधी आवश्यकता (2) | प्रारूप जिसमें प्रमाण-पत्र प्रस्तुत किया जाना है. (3) |
|---|---|---|
| 1. | जिस वर्ष प्रवेश चाहा गया है उसके ठीक 5 वर्ष पूर्व की अवधि में (वर्ष 1996 से 2001 तक की अवधि में) यदि उम्मीदवार ने छत्तीसगढ़ स्थित शिक्षण संस्था में कम से कम लगातार तीन वर्षों तक अध्ययन किया है. | प्रारूप 7 में |
| 2. | उम्मीदवार छत्तीसगढ़ का वास्तविक निवासी है. | प्रारूप 8 में |
| 3. | यदि उम्मीदवार छत्तीसगढ़ शासन के सेवारत अथवा सेवानिवृत्त कर्मचारी अथवा छत्तीसगढ़ शासन की सेवा में होते हुए मृत कर्मचारी अथवा छत्तीसगढ़ के संवर्ग में धारित अखिल भारतीय सेवा के अधिकारी का/की पुत्र/पुत्री है. | प्रारूप 9 में |
| 4. | यदि उम्मीदवार 1 जनवरी, 2001 को अथवा उसके पूर्व की तिथि से प्रवेश की तिथि तक छत्तीसगढ़ पदस्थ केन्द्रीय शासन के कर्मचारी अथवा सार्वजनिक उपक्रम के कर्मचारी का/की पुत्र/पुत्री है. | प्रारूप 10 में |
| 5. | यदि उम्मीदवार किसी ऐसे व्यक्ति का/की पुत्र/पुत्री है जो केन्द्रीय शासन अथवा राज्य शासन की किसी योजना के तहत छत्तीसगढ़ में स्थाई रूप से बस गया है. | प्रारूप 11 में |

**नोट :** प्रारूप क्रमांक 1 से 16 नियम पुस्तिका के अंत में दिये गये है. वहां देखें.

2. आरक्षित श्रेणी के उम्मीदवारों द्वारा प्रस्तुत किये जाने वाले अतिरिक्त प्रमाण-पत्र निम्नानुसार होंगे :

   (1) अनुसूचित जाति (SC) , व अनुसूचित जनजाति (ST).

   (2) अन्य पिछड़ी जाति (OBC) छत्तीसगढ़ की अन्य पिछड़ी जाति (क्रीमीलेयर को छोड़कर) का होने [illegible] सक्षम अधिकारी द्वारा जारी किया गया प्रमाण-पत्र निर्धारित प्रारूप-3 (अ) अथवा 3 (ब) में.

3. सैनिक (S) वर्ग :

   (1) यदि उम्मीदवार छत्तीसगढ़ में व्यवस्थापित भूतपूर्व सैनिक का पुत्र/पुत्री है तो प्रारूप 4 भाग (अ) तथा प्रारूप 5 में प्रमाण-पत्र.

   (2) यदि उम्मीदवार छत्तीसगढ़ के बाहर पदस्थ छत्तीसगढ़ के वास्तविक निवासी प्रतिरक्षा कर्मचारी का पुत्र/पुत्री है तो प्रारूप 4 भाग (ब) तथा प्रारूप 8 में प्रमाण-पत्र.

   (3) यदि उम्मीदवार 1 जनवरी, 2001 को अथवा उसके पूर्व की तिथि से प्रवेश तिथि तक छत्तीसगढ़ में पदस्थ प्रतिरक्षा कर्मचारी का पुत्र/पुत्री है तो प्रारूप- 4 (ब) में प्रमाण-पत्र.

4. स्वतंतत्रा संग्राम सेनानी (FF) वर्ग :

   संबंधित जिले के कलेक्टर अथवा उसके द्वारा प्राधिकृत अधिकारी द्वारा जारी किया गया प्रारूप 6 में प्रमाण-पत्र.

5. विकलांग (H) श्रेणी :

(1) जिला चिकित्सा मंडल का प्रमाण-पत्र.

(2) अधीक्षक, भारत सरकार, श्रम मंत्रालय, विकलांगों हेतु व्यावसायिक पुनर्वास केन्द्र, नेपियर टाउन, जबलपुर द्वारा जारी पात्रता प्रमाण-पत्र.

17. प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसिन स्कूलों में शासन द्वारा निर्धारित शिक्षण शुल्क एवं विकास शुल्क तथा अन्य शुल्क देय होंगे.

## प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसिन पाठ्यक्रम में वर्ष 2001-2002 में देय शिक्षण शुल्क की जानकारी

1. अनारक्षित श्रेणी के छात्र द्वारा देय शुल्क

**शिक्षण शुल्क तथा विकास शुल्क**

(अ) छत्तीसगढ़ शासन से मान्यता प्राप्त निजी क्षेत्र के प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव्ह मेडिसीन पाठ्यक्रम में फ्री सीटों एवं पेमेंट सीटों के विरुद्ध शिक्षण शुल्क एवं विकास शुल्क निम्नानुसार देय होगा :

निजी क्षेत्र के प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसिन पाठ्यक्रम की फ्री सीटें

| शिक्षण शुल्क | विकास शुल्क |
|---|---|
| रु. 25,500/- प्रतिवर्ष | रु. 3,000/ प्रतिवर्ष |

निजी क्षेत्र के प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसीन पाठ्यक्रम में पेमेंट सीटें

| शिक्षण शुल्क | विकास शुल्क |
|---|---|
| रु. 35,000/- प्रतिवर्ष | रु. 8,000/- प्रतिवर्ष (संबंधित संस्था द्वारा निर्धारित) |

**अन्य शुल्क**

| | | |
|---|---|---|
| 1. | अमानत राशि | रु. 1000/- प्रथम वर्ष (वापसी योग्य) |
| 2. | पंजीयन व पहचान-पत्र पाठ्यक्रम एवं अन्य शुल्क. | रु. 250/- प्रथम वर्ष |
| 3. | खेलकूद शुल्क | रु. 200/- प्रतिवर्ष |
| 4. | भ्रमण, सेमीनार शुल्क | रु. 500/- प्रतिवर्ष |
| 5. | संस्थान का मोनो (क्लेवर हेतु) | रु. 150/- प्रतिवर्ष |
| 6. | छात्रावास शुल्क | रु. 500/- प्रतिमाह |
| 7. | काउंसिलिंग शुल्क | रु. 300/- |
| | एवं अजा., ज. जा. हेतु | रु. 150/- |

**परीक्षा शुल्क-छत्तीसगढ़ चिकित्सा मंडल द्वारा निर्धारित**

एन.आर.आई./एन.आर.आई. स्पांसर्ड उम्मीदवार 3000 यू. एस. डॉलर अथवा समतुल्य भारतीय मुद्रा

## तालिका-2
## सीटों का आरक्षण विवरण

निजी क्षेत्र के प्रेक्टिशनर इन आल्टरनेटिव मेडिसिन (पी. ए. एम.) पाठ्यक्रम में प्रवेश हेतु उपलब्ध सीटों की श्रेणीवार संख्या एन.आर.आई. पेमेंट एवं फ्री मेरिट सीटों का विवरण फ्री-मेरिट सीटें.

| एन. आर. आई. | पेमेंट मेरिट सीट | फ्री मेरिट | सीट कुल |
|---|---|---|---|
| 22 | 53 | 75 | 150 |

फ्री मेरिट सीटों की संख्या विवरण :—

| | | महिला | सैनिक | स्व. सं. से. | अनारक्षित वर्ग | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अनारक्षित | | 11 | 02 | 01 | 24 | 38 |
| आरक्षित | अ.जा. | 03 | 00 | 01 | 07 | 11 |
| | अ.ज.जा. | 05 | 01 | 00 | 10 | 16 |
| | ओ.बी.सी. | 03 | 00 | 00 | 07 | 10 |
| | | 22 | 03 | 02 | 48 | 75 |

**टीप :** विकलांग उम्मीदवार हेतु आरक्षण के लिये संस्थाओं की प्रवेश क्षमता के अतिरिक्त दो सीटों का आरक्षण उपलब्ध रहेगा.

# प्रमाण-पत्रों के प्रारूप

प्रारूप-1

## उम्मीदवार के पिता/माता/वैध अभिभावक का शपथ-पत्र

(केवल अनुसूचित जाति/जनजाति श्रेणी के उम्मीदवारों के लिये)

नाम :

पिता का नाम :

जाति/जनजाति/(अनु. का क्रमांक) :

धर्म :

व्यवसाय :

पता :

मैं शपथ पूर्वक कथन करता हूं कि—

1. मैं भारत के संविधान के अनुच्छेद 341/342 के अंतर्गत जिला . . . . . . . . . . . . . . . . . (छ.ग.) के लिये घोषित . . . . . . . . . . . . अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति का/की सदस्य हूं.

2. मेरे द्वारा अनुविभागीय अधिकारी . . . . . . . . . . . . . . . . . के समक्ष जाति प्रमाण-पत्र प्राप्त करने हेतु जो आवेदन-पत्र दिनांक . . . . . को प्रस्तुत किया जा रहा है उसमें वर्णित जानकारी मेरे ज्ञान/विश्वास के अनुसार सत्य है.

शपथकर्त्ता के हस्ताक्षर

. . . . . . . . . . . . .

**टिप्पणी :—** जो अनुपयुक्त विकल्प हो उसे काट देवें एवं प्रमाण-पत्र प्रस्तुत करें.

प्रारूप-2 (अ)

## अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति प्रमाण-पत्र

कार्यालय, अनुविभागीय अधिकारी (प्रमाणीकरण)

अनुभाग .................... जिला ................. छत्तीसगढ़

पुस्तक क्रमांक .............

प्रमाण-पत्र क्रमांक ............ प्रकरण क्रमांक ...............

### जाति प्रमाण-पत्र

यह प्रमाणित किया जाता है कि श्री/श्रीमती/कुमारी ..................... पिता/पति का नाम ................ निवासी ग्राम/नगर ................ वि. खं. ............. तहसील ............. जिला ............. संभाग .................. के .............. जाति/जनजाति का/की सदस्य है और इस जाति/जनजाति को संविधान के अनुच्छेद 341 के अधिनियम मध्यप्रदेश राज्य के संबंध में अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति के रूप में विनिर्दिष्ट किया गया है और यह .......... जाति/जनजाति अनुसूचित जाति एवं जनजाति (संशोधन) अधिनियम, 1976 के अन्तर्गत मध्यप्रदेश की सूची में अनुक्रमांक ............ पर अंकित है. अतः श्री/श्रीमती/कुमारी ................. पिता/पति का नाम ................. अनुसूचित जाति/जनजाति का/की है.

2. प्रमाणित किया जाता है कि आवेदक श्री/श्रीमती/कुमारी .................. के परिवार की कुल वार्षिक आय रुपये ...... है.

दिनांक ..................

(सील)

हस्ताक्षर<br>
प्रमाणीकरण अधिकारी का नाम<br>
पदनाम

**टिप्पणी :**

(1) अनुसूचित जाति का अर्थ है संविधान के अनुच्छेद क्रमांक-341 के अंतर्गत विनिर्दिष्ट छत्तीसगढ़ राज्य से संबंधित अनुसूचित जाति तथा अनुसूचित जनजाति का अर्थ संविधान के अनुच्छेद क्रमांक-342 के अंतर्गत विनिर्दिष्ट छत्तीसगढ़ राज्य से संबंधित अनुसूचित जनजाति.

(2) केवल निम्नलिखित अधिकारियों द्वारा जारी किये गये प्रमाण-पत्र मान्य होंगे. (अ) कलेक्टर/अतिरिक्त कलेक्टर/डिप्टी कलेक्टर/एस.डी.ओ. (अनुविभागीय अधिकारी), उप संभागीय मजिस्ट्रेट/सिटी मजिस्ट्रेट/(ब) तहसीलदार (स) नायब तहसीलदार (द) परियोजना प्रशासक/अधिकारी, वृहत/मध्यम/एकीकृत आदिवासी विकास परियोजना.

यह प्रमाण-पत्र उपरोक्त में से किसी भी एक अधिकारी द्वारा नियत जांच एवं आत्म संतुष्टी के पश्चात् ही जारी किया जावे, न कि उम्मीदवार के अभिभावक द्वारा दिये गये शपथ-पत्र के आधार पर और न ही स्थानीय निकायों के सदस्यों द्वारा जारी किये गये प्रमाण-पत्र के आधार पर.

प्रारूप-2 (ब)

## अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति प्रमाण-पत्र

अस्थायी प्रमाण-पत्र

कार्यालय, अनुविभागीय अधिकारी (प्रमाणीकरण)

अनुभाग . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .जिला . . . . . . . . . . . . . . . . .छत्तीसगढ़

पुस्तक क्रमांक . . . . . . . . . . . . . .

प्रमाण-पत्र क्रमांक . . . . . . . . . . . . प्रकरण क्रमांक . . . . . . . . . . . . . . . .

## जाति प्रमाण-पत्र

यह प्रमाणित किया जाता है कि श्री/श्रीमती/कुमारी . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .पिता/पति का नाम . . . . . . . . . . . . . . . . . निवासी ग्राम/नगर . . . . . . . . . . . . . .पटवारी हल्का नं.. . . . . . . . . . . . . . . ..तहसील . . . . . . . . . . . . .जिला . . . . . . . . . . . . . संभाग . . . . . . . . . . . . . . . . . . . के . . . . . . . . . . . . . . .जाति/जनजाति का/की सदस्य है और इस जाति/जनजाति को संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन मध्यप्रदेश राज्य के संबंध में अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति के रूप में विनिर्दिष्ट किया गया है और यह . . . . . . . . . . . जाति/जनजाति अनुसूचित जाति एवं जनजाति (संशोधन) अधिनियम, 1976 के अन्तर्गत मध्यप्रदेश की सूची में अनुक्रमांक . . . . . . . . . . . . . पर अंकित है. अत: श्री/श्रीमती/कुमारी . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .पिता/पति का नाम . . . . . . . . . . . . . . . . . .अनुसूचित जाति/जनजाति का/की है.

2. प्रमाणित किया जाता है कि आवेदक श्री/श्रीमती/कुमारी : . . . . . . . . . . . . . . . . . .के परिवार की कुल वार्षिक आय रुपये . . . . . .है.

दिनांक . . . . . . . . . . . . . . . . . . .

(सील)

हस्ताक्षर<br>
प्रमाणीकरण अधिकारी का नाम<br>
पदनाम

यह प्रमाण-पत्र जारी होने के दिनांक से 6 माह के लिये वैध रहेगा.

प्रारूप-3 (अ)

**छत्तीसगढ़ की अन्य पिछड़ी जाति ( क्रीमिलेयर को छोड़कर ) श्रेणी के उम्मीदवारों द्वारा प्रस्तुत किये जाने वाला प्रमाण-पत्र**

स्थायी प्रमाण-पत्र

कार्यालय, अनुविभागीय अधिकारी (प्रमाणीकरण)

अनुभाग . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .जिला . . . . . . . . . . . . . . . . . .छत्तीसगढ़

पुस्तक क्रमांक . . . . . . . . . . . . .

प्रमाण-पत्र क्रमांक . . . . . . . . . . . . प्रकरण क्रमांक . . . . . . . . . . . . . . . .

**जाति प्रमाण-पत्र**

यह प्रमाणित किया जाता है कि श्री . . . . . . . . . . . . . . . . .आत्मज श्री . . . . . . . . . . . . . . निवासी/ग्राम . . . . . . . . . . . . जिला/संभाग . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .छत्तीसगढ़ के निवासी है जो . . . . . . . . . . . . . . . .जाति के हैं जिसे पिछड़ा वर्ग के रूप में मध्यप्रदेश शासन, आदिमजाति, अनुसूचित जाति एवं पिछड़ा वर्ग कल्याण विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 8-5/पच्चीस/4/84, दिनांक 26 दिसंबर, 1984 द्वारा अधिमान्य किया गया है.

श्री . . . . . . . . . . . . . . . . . .और/या उनका परिवार सामान्यतः छत्तीसगढ़ के जिला . . . . . . . . . . .संभाग . . . . . . . . . . . . . . में निवास करता है व छत्तीसगढ़ राज्य में दिनांक . . . . . . . . . . . . . . . . . .को प्रव्रजन कर चुका है.

यह भी प्रमाणित किया जाता है कि श्री . . . . . . . . . . . . . . .क्रीमिलेयर (सम्पन्न वर्ग) व्यक्तियों/वर्गों की श्रेणी में नहीं आते हैं, जिसका उल्लेख भारत सरकार, कार्मिक एवं प्रशिक्षण विभाग के परिपत्र क्रमांक 360/2/22/93/स्था. (एस.टी.सी.) दिनांक 8-9-93 द्वारा जारी सूची के कालम-3 में तथा मध्यप्रदेश शासन, सामान्य प्रशासन विभाग के ज्ञापन क्र. एफ 7-26/93/1/आ. प्र., दिनांक 8 मार्च, 1994 के साथ संलग्न परिशिष्ट ''ई'' की अनुसूची के कालम (3) में किया गया है.

2. प्रमाणित किया जाता है कि आवेदक श्री/श्रीमती/कुमारी . . . . . . . . . . . . . . . के परिवार की कुल वार्षिक आय रुपये . . . . . . . . .है.

दिनांक . . . . . . . . . . . . . . . . . .

(सील)

हस्ताक्षर
प्रमाणीकरण अधिकारी का नाम
पदनाम

